# प्रवर्तिनीजी श्री ज्ञानश्रीजी महाराज साहबा

श्री जैन खरतरगच्छ नभोमणि श्रीमद् सुखसागर जी महाराज की समुदाय की प्रसिद्ध साध्वी श्रेष्ठा प्रवर्तिनी जी श्रीमती पुण्यश्रीजी महाराज की साध्वी समुदाय की वर्तमान प्रवर्तिनी जी श्रीमती ज्ञानश्रीजी महोदया का जन्म फलोदी (मारवाड़) में सं० १६४२ की कार्तिक कृष्णा त्रयोदशी को हुआ। गृहस्थावस्था में आपका शुभ नाम गीता कुमारी था।

आपका विवाह भी तत्कालीन रिवाज के अनुसार ६ वर्ष की बाल्यवय में ही फलोदी निवासी श्रीयुत् विसनचन्द जी वैद के सुपुत्र श्रीयुत् भीखन चन्द जी के साथ कर दिया गया। दैव की लीला, एक वर्ष में ही आप विधवा हो गईं। आबाल ब्रह्मचारिणी साध्वीरत्न श्रीमती रत्न श्रीजी म० सा० की वैराग्य रसमय देशना से आपकी हृदय भूमि में वैराग्य का बीजारोपण हो गया। उक्त श्रीमती जी अपनी गुरुवर्या श्रीमती पुण्य श्रीजी म० सा० के साथ फलोधी में पधारी हुई थीं।

वैरागिनी गीताबाई की दीक्षा अन्य सात वैरागनियों के साथ फलोदी में ही, गणाधीश श्रीमद् भगवानसागर जी म० सा०,

तपस्वीवर श्रीमान् छगनसागरजी म. सा. त्रैलोक्य सागरजी म० आदि की अध्यक्षता में वि. सं. १९५५ की पौष शुक्ला सप्तमी को शुभ मुहूर्त में समारोह पूर्वक हो गई। आप श्रीमती पुण्यश्रीजी म० की शिष्या घोषित की गईं, और 'ज्ञान श्रीजी' नाम स्थापन किया गया।

आपने अल्प समय में ही व्याकरण, न्याय, काव्य, कोष, अलंकार छंद, एवं जीवविचार, नवतत्व संग्रहणी, कर्मग्रन्थ एवं जैनागमों में प्रवीणता प्राप्त कर ली।

संयम पालन में एकनिष्ठता, गुरुजनों के प्रति अनन्य भक्ति एवं समानवयस्काओं के साथ प्रेमपूर्ण व्यवहार तथा लघुजनों पर वात्सल्य भाव आदि गुणों के कारण आपके साथ सभी का व्यवहार बड़ा प्रेमपूर्ण था। २१ वर्ष की अवस्था में तो अग्रगण्या बना कर आपको अलग चातुर्मास करने भेज दिया गया था।

आपने ४० वर्ष तक विभिन्न प्रान्तों (मारवाड़, मेवाड़, मालवा, गुजरात, काठियावाड़, उत्तर प्रदेश आदि) में विहार करके जैन जनता को जागृत करते हुए शत्रुंजय, गिरनार, आबू, तारंगा, खम्भात, धुलेवा, मांडवगढ़, मक्सी, हस्तिनापुर, आदि तीर्थों की यात्राएं की हैं। कई स्थानों पर ज्ञानप्रचारक संस्थाओं की स्थापना करवाई है। संघ निकलवाए हैं। वि० सं. १९९४ की साल से शारीरिक अस्वस्थता और अशक्तता के कारण आप जयपुर में ही विराज रही हैं। पूज्या प्रवर्तिनी जी स्वर्गीय श्रीमती सुवर्ण श्री जी

म० सा० ने सर्व सम्मति से १६८६ में श्रीमती पुण्यश्रीजी म० के साध्वी समुदाय का भार आपको दे दिया था। उसी वर्ष वसन्त पंचमी को पूज्य प्रवर वीर पुत्र आनन्द सागरजी म० सा० ने मेड़ता शहर में आपश्री को प्रवर्तिनी पद प्रदान किया था। तब से आप ही समुदाय की अधिष्ठात्री हैं, और शताधिक साध्वियों का संचालन कुशलता पूर्वक कर रही हैं। आपका विशेष समय मौन व जाप में ही व्यतीत होता है।

परमादरणीया अनन्त उपकारिणी गुरुवर्या महोदया की शान्ति पूर्ण मुख मुद्रा के दर्शन जो भी एक वार कर लेता है, वह प्रभावित हुए विना नहीं रहता। आप बहुत कम बोलती हैं, खास आवश्यक कार्य हो तभी संक्षेप में उत्तर देती हैं। जीवन भर सत्य आचरण करने से आपकी वाणी सिद्धि का निवास हो गया है। कई वार ऐसा अनुभव हो चुका है कि जिस कार्य के लिए आप अस्वीकार कर दें वह कभी पूर्ण नहीं होता।

आपके जीवन में उत्कृष्ट त्याग, अप्रतिम संयम और तलस्पर्शी ज्ञान की त्रिवेणी का अद्भुत संगम है। द्रव्यानुयोग की सूक्ष्म जानकारी जैसी आपको है वैसी विरलों को ही होती है। कई शास्त्रीय बातें आपको कण्ठस्थ हैं।

आपकी जीवनचर्या अनुकरणीय है। आपके द्वारा ११ शिष्याएं प्रव्रजित हुईं। जिन में से शीतल श्रीजी म., जीवनश्रीजी म., सज्जन श्रीजी, जिनेन्द्र श्रीजी तथा शशिप्रभा श्रीजी विद्यमान हैं।

आप श्री के जयपुर में विराजने से धर्म कार्य-त्याग, तपस्या, पूजा, प्रतिष्ठाएं, उपधान, व्रतग्रहण, उद्यापन आदि होते ही रहते हैं।

आप बड़ी शान्त स्वभावा हैं। आपश्री की सतत प्रेरणा ने चरित्र रचना में मुझे प्रेरित किया है।

आपश्रीमती जी चिरकाल जयवन्त रह कर समुदाय सञ्चालन करती रहें यही शासन देव से हार्दिक प्रार्थना है।



